प्रथम स्पर्धककी वर्ग णाके वर्गानितैं द्वितीय तृतीय चतुर्थादिक स्पर्धककी प्रथम वर्गणानिका व- गंनिविषैं क्रमतैं दूणे तिगुणे चौगुणे अविभाग प्रतिच्छेद हो़ंइ। उपरि द्वितीयादि वर्ग एक २ अ- विभाग प्रतिच्छेद बंधता क्रम लीएं जानने। ऐसा अनुक्रम अंत गुणहानिका अंत स्पर्धककी अंत वर्गणा पर्यंत जानना। ऐसैं प्रथम निषेकविषै विभाग दीया। बहुरि स्थितिके द्वितीयादि निषेक क्रमतैं चय घटता क्रम लीएं हैं। गुणहानि गुणहानि प्रति आधा आधा क्रम लीएं हैं तिन सबनिविषै ऐसा ही अनुभाग अपेक्षा क्रम जानना। इहां स्थितिकी अंत गुणहानिका अंत निषेकविषै जो द्रव्यका प्रमाण तहां भी पूर्वोक्त प्रकार प्रथम गुणहानिका प्रथम वर्गणाके द्रव्यका प्रमाण ल्यावना। बहुरि क्रमतैं पूर्वोक्त प्रकार अंत गुणहानिकी अंत वर्गणाका द्रव्य ल्यावना ऐसैं जो अनुभाग पाइए है ताकौं अनंतका भाग दीएं तहां बहुभागमात्र अनुभाग कांडक है। अवशेष जो एक भागमात्र रह्या ताकौं अनंतका भाग देइ तहां एक भागकौं अति स्थापन रूप राखि अवशेष बहुभाग रूप जिनि परमाणूनिका अनुभाग खंडन किया था तिन परमाणूनिकौं परिणमावे है। इहां ऐसा जानना—

अनुभागके स्पर्धक कहे थे तिनकौं अनंतका भाग दीएं तहां बहुभागमात्र स्पर्धकनिके परमाणू हैं तिनकौं अवशेष रहैं एक भागमात्र स्पर्धक तिनिका अनंतवां भागमात्र स्पर्धक ऊपरिके छोडि नीचेके जे बहुभागमात्र स्पर्धक तिनि विषै निक्षेपण करैं है। ऐसी क्रिया एक अनुभाग कांडकका कालविषै हो है बहुरि तिसही अपूर्व करणका प्रथम समयविषैं स्थितिबंध अर स्थिति सत्व अंतःकोटाकोटी सागर प्रमाण है तहां विशेष इतना स्थिति- बंधतैं स्थिति सत्व संख्यातगुणा है॥ २२३ ॥

**उदयावलिस्स वाहिं गलिदवसेसा अपुव्वअणियट्टी ।**
**सुहुमद्धादो अहिया गुणसेढी होदि तट्ठाणे ॥**

उदयावलेर्वाह्यं गलितावशेषा अपूर्वानिवृत्तेः ।
सूक्ष्माद्धातो अधिका गुणश्रेणी भवति तत्स्थाने ॥ २२४ ॥

सं० टी०— उदयावलिवाह्यप्रथमसमयादारभ्य अपूर्वानिवृत्तिकरणसूक्ष्मसांपरायगुणस्थानकालेभ्य उपशांतकषायकालसंख्यातैकभागमात्रेणाभ्यधिकायामा गुणश्रेण्य ( अ ) पूर्वकरणप्रथमसमये गलितावशेषप्रमाणा प्रारब्धा सा च आयुर्वर्जितसप्तकर्मणामुदयावलिवाह्यद्रव्यमपकृष्य प्रागुक्तविधानेन निक्षेप्तव्या नपुंसकवेदादिप्रकृतीनां गुणसंक्रमोप्यत्रैव प्रारब्धः । बन्धवत्प्रकृतीनां गुणसंक्रमो नास्ति । एवं द्वितीयादिसमयेष्वपि स्थितिकांडकादिविधानं पूर्वोक्तक्रमेणैव ज्ञातव्यं ॥ २२४ ॥ अथापूर्वकरणे बंधोदयव्युच्छित्तिविभागप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं०—तिस अपूर्व करणका प्रथम समयविषै उदयावलीतैं बाह्य गलितावशेष गुणश्रेणिका आरंभ भया । तिस गुणश्रेणि आयामका प्रमाण अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपराय इनके मिलाये कालतैं उपशांत कषायके कालका संख्यातवां भागमात्र अधिक जानना । तहां आयु विना सातकर्मनिके उदयावलीतै बाह्य निषेकनिका द्रव्यकौं अपकर्षण करि पूर्वोक्त प्रकार उदयावलीविषै अर तातैं ऊपरि गुणश्रेणि आयामविषै अर तातैं उपरितन स्थितिविषै दीजिए है । बहुरि नपुंसक वेदादिकका गुणसंक्रम लीएं भी इहां ही प्रारंभ भया । जिनिका बंध पाइए है तिनिका गुणसंक्रम है नाहीं । बहुरि ऐसैं ही अपूर्वकरणके द्वितीयादि समयनिविषै भी स्थिति कांडकादि विधान जानना ॥ २२२ ॥

**पढमे छट्ठे चरिमे बंधे दुग तीस चदुर वोच्छिण्णा ।**

**छण्णोकसायउदयो अपुव्वचरिमम्हि वोच्छिण्णा ॥**

प्रथमे षट्के चरमे बंधे द्विकं त्रिंशत् चतस्रो व्युच्छिन्नाः ।

षण्णोकषायोदया अपूर्वचरमे व्युच्छिन्नाः ॥ २२५ ॥

सं० टी०— अपूर्वकरणकालस्य सप्तभागेषु प्रथमभागे द्वयोर्निद्राप्रचलयोर्बंधो व्युच्छिन्नः। षष्ठे भागे तीर्थकरत्वादीनां त्रिंशत्प्रकृतीनां बंधो व्युच्छिन्नः। सप्तमभागचरमसमये हास्यादिचतुःप्रकृतीनां बंधो व्युच्छिन्नः। हास्यादिषण्णोकषायाणामुदयः अपूर्वकरणचरमसमये व्युच्छिन्नः॥ २२५ ॥ अथानिवृत्तिकरणे क्रियमाणव्यापारांतरप्ररूपणार्थमिदमाह—

स० चं०—अपूर्वकरणके कालका सात भाग तहां प्रथम भागविषै निद्रा प्रचला दोय अर छठा भागविषै तीर्थंकर आदि तीस अर सातवां भागविषै हास्यादि च्यारि ऐसैं छत्तीस प्रकृत्ति बंधतैं व्युच्छित्ति भई। बहुरि अपूर्व करणका अंतसमयविषै छह हास्यादि नोकषाय उदयतैं व्युच्छित्ति भई ॥ २२५ ॥

**आणियट्टिस्स य पढमे अण्णट्ठिदिखंडपहुदिमारवइ।**

**उवसामणा णिधत्ती णिकाचणा तत्थ वोच्छिण्णा ॥**

अनिवृत्तेः च प्रथमे अन्यास्थितिखंडप्रभृतिमारभते ।

उपशमनं निधत्तिः निकाचना तत्र व्युच्छिन्ना ॥ २२६ ॥

सं० टी०—अनिवृत्तिकरणप्रथमसमये अन्यान्येव स्थितिखंडस्थितिबन्धापसरणानुभागखंडान्यपूर्वकरणचरमसमयसंभवविलक्षणानि प्रारभते चारित्रमोहोपशमकस्तत्रैव सर्वकर्मणामुपशमनिधत्तिनिकाचनकरणानि विनष्टानि । अपुव्वकरणेत्ति दसकरणा इति व्युच्छित्तिनियमकथनादनिवृत्तिकरणप्रथमसमयादारभ्य सर्वकर्मणामुदये संक्रमोदययोरु-

दर्शनापकर्षणसंक्रमोदयेषु च निक्षेप्तुं शक्यानि जातानीत्यर्थः ॥ २२६ ॥ अथ तस्मिन्नेवानिवृत्तिकरणप्रथमसमये कर्मणां स्थितिसत्त्वबन्धप्रमाणनिर्देशार्थमिदमाह—

स० चं०—अनिवृत्ति करणका प्रथम समयविषै अपूर्वकरणका अंत समय सम्बन्धीतैं और ही प्रमाण धरैं स्थितिखंड स्थितिबंधापसरण अनुभाग खंड प्रारंभिए है । बहुरि तहां ही सर्व कर्मनिका उपशम निधत्ति निकाचन इनि तीनि करणानिकी व्युच्छित्ति भई । उदयविषै प्राप्त करनेकौं अयोग्य सो उपशम कहिए। अर संक्रमण उदयविषै प्राप्त करनेकौं अयोग्य सो निधत्ति कहिए। उत्कर्षण अपकर्षण संक्रमण उदयविषै प्राप्त करनेकौं अयोग्य सो निकाचना कहिए सो इहां सर्व कर्मनिकौं उदयादिविषै निक्षेपण करनेकौं समर्थपना पाइए है ऐसा जानना ॥ २२६ ॥

**अंतोकोडाकोडी अंतोकोडी य सत्त बंधं च ।**

**सत्तण्हं पयडीणं अणियट्टीकरणपढमम्हि ॥**

अंतःकोटीकोटिः अंतःकोटिश्च सत्त्वं बंधश्च ।

सप्तानां प्रकृतीनां अनिवृत्तिकरणप्रथमे ॥ २२७ ॥

सं० टी०— अनिवृत्तिकरणप्रथमसमये आयुर्वर्जितसप्तकर्मणां स्थितिसत्त्वमंतःकोटीकोटिप्रमितं सा अं को २/४ स्थितिबंधश्चांतःकोटिप्रमितः सा अं को १ अपूर्वकरणकालकृतस्थितिखंडस्थितिबंधापसरणसंख्यातसहस्रमाहात्म्यात् ॥ २२७ ॥ अथ तस्मिन्नेवानिवृत्तिकरणकाले स्थितिबन्धापसरणक्रमेण स्थितिबंधक्रमं प्रदर्शयितुं गाथात्रयमाह—

स० चं०— अनिवृत्ति करणका प्रथम समयविषै आयु विना सात प्रकृतिनिका स्थिति

सत्त्व यथायोग्य अंतःकोटाकोटी सागरमात्र है। अर स्थितिबंध अंतःकोटी मात्र है। अपूर्व करणविषै घटाएं इतना अवशेष रहै है ॥ २२७ ॥

**ठिदिबंधसहस्सगदे संखेज्जा बादरे गदा भागा।**
**तत्थ असण्णिस्स ठिदीसरिस ट्ठिदिबंधणं होदि ॥**

स्थितिबंधसहस्रगते संख्येया बादरे गता भागाः।
तत्र असंज्ञिनः स्थितिसदृशं स्थितिबंधनं भवति ॥ २२८ ॥

सं० टी०— अनिवृत्तिकरणप्रथमसमयादारभ्यांतर्मुहूर्तमंतर्मुहूर्तं प्रति पल्यसंख्यातभागमात्रस्थितिबन्धापसरणक्रमेण संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेषु तत्करणकालस्य संख्यातबहुभागा यदा गच्छंति तदा असंज्ञिस्थितिबंधसदृशस्थितिबंधो भवति। सहस्रसागरोपमप्रतिभागेन नामगोत्रयोर्द्विसप्तमभागप्रमितः ज्ञानदर्शनावरणांतरायसातवेदनीयानां स्थितिबंधः सागरोपमसहस्रत्रिसप्तमभागप्रमितः। चारित्रमोहस्य स्थितिबंधः सागरोपमसहस्रचतुःसप्तमभागप्रमितो भवतीत्यर्थः। एवं वैंशतिकत्रैंशत्कचत्वारिंशत्ककर्मणां प्रतिभागक्रम उत्तरत्रापि ज्ञातव्यः ॥ २२८ ॥

स० चं०— अनिवृत्ति करणका प्रथम समयतैं लगाय एक एक अंतर्मुहूर्तविषै पल्यका संख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध घटै ऐसैं स्थितिबंधापसरणका क्रमकरि हजारों स्थिति बंध भएं अनिवृत्तिकरण कालका संख्यात भागनिविषै बहुभाग व्यतीत भएं एक भाग अवशेष रहै असंज्ञीका स्थितिबंध समान स्थितिबंध हो है। सो असंज्ञीकैं सत्तर कोडाकोडी सागर उत्कृष्ट स्थितिका धारक दर्शनमोहका हजार सागर स्थितिबंध है तिसका प्रतिभाग करि हजार सागरकौं सातका भाग देइ तहां एक भागतैं दूणा बीसियानिका तिगुणा तीसियनिका चौगुणा चारित्रमोहका स्थितिबंध हो है। जिनकी बीस कोडाकोडीकी उत्कृष्ट

स्थिति ऐसे नामगोत्र तिनकौं बीसिय कहिए। जिनकी तीस कोडाकोडीकी उत्कृष्ट स्थिति ऐसे ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतराय वेदनीय तिनकौं तीसीय कहिए। जाकी चालीस कोडाकोडी सागरकी उत्कृष्ट स्थिति ऐसा चारित्रमोह ताकौं चालीसिय कहिए। ऐसी संज्ञा आगैं भी जानि लेनी ॥ २२८ ॥

**ठिदिबंधपुधत्तगदे पत्तेयं चदुर तिय वि एएदि।**
**ठिदिबंधसमं होदि हु ठिदिबंधमणुक्कमेणेव॥**

स्थितिबंधपृथक्त्वगते प्रत्येकं चतुस्त्रिद्विएकेति।
स्थितिबंधसमो भवति हि स्थितिबंधोऽनुक्रमेणैव ॥ २२९ ॥

सं॰ टी॰—ततः परं संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेषु चतुरिंद्रियस्थितिबन्धसदृशस्थितिबंधो भवति नामगोत्रादिकर्मणां सागरोपमशतस्य द्विसप्तमत्रिसप्तमचतुःसप्तमभागप्रमितस्थितिबंधो भवतीत्यर्थः। ततः परं संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेषु त्रींद्रियस्थितिबंधसदृशस्थितिबंधो भवति। प्रागुक्तवींशतिकादीनां कर्मणां पंचाशत्सागरोपमद्विसप्तमत्रिसप्तमचतुःसप्तमभागप्रमितः। इतः परं संख्यातसहस्रस्थितिबन्धेषु गतेषु द्वींद्रियस्थितिबंधसदृशस्थितिबंधो भवति। पूर्वोक्तत्रिस्थानकर्मणां पंचविंशतिसागरोपमद्विसप्तमत्रिसप्तमचतुःसप्तमभागप्रमितः स्थितिबंधो भवतीत्यभिप्रायः। ततः परं संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेषु एकेंद्रियस्थितिबन्धसदृशः स्थितिबन्धो भवति। वीसियतीसियचालिसीयसंकेतितानां कर्मणामेकसागरोपमद्विसप्तमत्रिसप्तमचतुःसप्तमभागप्रमितः स्थितिबन्धो भवतीति निर्णयः। पृथक्त्वशब्दस्य बहुत्ववाचित्वेन प्रत्येकं संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेष्विति व्याख्यायते ॥ २२९ ॥

स॰ चं॰— तातैं परैं पृथक्त्व कहिए संख्यात हजार स्थितिबंध भएं सौ सागरकौं सातका भाग देइ तहां एक भागतैं दूणा बीसियका तिगुणा तीसियका चौगुणा चालीसि-

यका ऐसा चौंद्री समान स्थितिबंध हो है। बहुरि तातैं परैं संख्यात हजार स्थितिबंध भएं पचास सागरकौं सातका भाग देइ तहां एक भागतैं दूणा बीसियका तिगुणा तीसियका चौगुणा चालीसियका ऐसा तेंद्री समान स्थितिबंध हो है। बहुरि तातैं परैं संख्यात हजार स्थितिबंध भएं पचीस सागरकौं सातका भाग देइ तहां एक भागतैं दूणा बीसियका तिगुणा तीसियका चौगुणा चालीसियका ऐसा बेंद्रीका समान स्थितिबंध हो है। तातैं परैं संख्यात हजार स्थितिबंध भएं एक सागरकौं सातका भाग देइ तहां एक भागतैं दूणा बीसियका तिगुणा तीसियका चौगुणा चालीसियका ऐसा एकेंद्रीका समान स्थितिबंध हो है॥ २२९

**एइंदियट्ठिदीदो संखसहस्से गदे दु ठिदिबंधो।**
**पल्लेक्कदिवड्ढदुगे ठिदिबंधो वीसियतियाणं॥ २३०॥**

एकेंद्रियस्थितितः संख्यसहस्रे गते तु स्थितिबंधः।
पल्यैकद्व्यर्धद्विके स्थितिबंधो विंशतित्रिकरणम्॥ २३०॥

सं० टी०— ततः परं संख्यातसहस्रस्थितिबंधेषु गतेषु नामगोत्रयोः पल्यमात्रः, त्रिघातिवेदनीयानां सार्धपल्यमात्रः चारित्रमोहस्य पल्यद्वयमितः स्थितिबन्धो भवति। असंज्ञ्यादिषु सर्वत्र सप्ततिकोटीकोटिसागरोपमस्थितिबंधस्य मिथ्यात्वस्य यदि सहस्रसागरोपमस्थितिं बध्नाति जीवस्तदा विंशतिसागरोपमकोटीकोटिस्थितिबंधयोर्नामगोत्रयोः कियतीं स्थितिं बध्नातीति त्रैराशिकेन फलगुणितेच्छाप्रमाणेन भक्त्वा अपवर्तितसहस्रसागरोपमद्विसप्तभागप्रमितो नामगोत्रयोः स्थितिबन्धो लभ्यते। एवं त्रिंशत्कोटीकोटिसागरोपमस्थितिबंधानां त्रिघातिसातवेदनीयानां सहस्रसागरोपमत्रिसप्तभागप्रमितश्चत्वारिंशत्कोटीकोटिसागरोपमस्थितिबंधस्य चारित्रमोहस्य सहस्रसागरोपमचतुःसप्तभागप्रमितश्च स्थितिबंधः असंज्ञिजीवे आनेतव्यः। अतः उत्तरत्रापि चतुरिंद्रियादिषु अनेनैव त्रैराशिकविधानेन तत्र तत्र स्थितिबंधसमागु-

मानेतव्यं ॥ २३१ ॥ अथ पल्यमात्रपल्यसंख्यातभागमात्रसंख्यातवर्षसहस्रमात्रस्थितिबन्धानां त्रयाणामुत्पत्तेः प्राक् स्थितिबन्धापसरणप्रमाणनिर्देशार्थमिदमाह—

स० चं०—तिस एकेंद्री समान स्थिति बंधतैं परैं संख्यात हजार स्थिति बंध भएं वीसियका एक पल्य तीसियका ड्योढ पल्य चालीसियका दोय पल्य प्रमाण स्थिति बंध हो है। इहां असंज्ञीकैं सत्तर कोडाकोडी सागर स्थितिका धारक दर्शन मोहका हजार सागर बंध होइ तौ बीस कोडाकोडी स्थिति धारक नाम गोत्रनिका केता होइ। ऐसैं त्रैराशिक कीएं हजार सागरका दोय सातवां भाग आवै है। ऐसैं औरनिविषै भी त्रैराशिक विधान जानना।

**पल्लस्स संखभागं संखगुणूणं असंखगुणहीणं।**
**बंधोसरणं पल्लं पल्लासंखंति संखवस्संति॥ २३१ ॥**

पल्यस्य संख्यभागं संख्यगुणोनमसंख्यगुणहीनम्।
बंधापसरणं पल्यं पल्यासंख्यमिति संख्यवर्षामिति ॥ २३१ ॥

सं० टी०—अंतःकोटीकोटिमात्रस्थितिबंधात्प्रभृतिपल्योत्पत्तिपर्यंतं पल्यसंख्यातैकभागमात्रं स्थितिबंधापसरणं भवति, पल्यमात्रस्थितिबंधात्प्रभृति पल्यसंख्यातबहुभागमात्रं स्थितिबंधापसरणं भवति। पल्यस्थितेरनंतरं दूरापकृष्टिस्थितिपर्यंतं संख्यातगुणहीनां पल्यसंख्यातैकभागमात्रीं स्थितिं बध्नातीत्यर्थः। दूरापकृष्टिस्थितेः प्रभृति संख्यातवर्षसहस्रमात्रस्थितिबंधोत्पत्तिपर्यंतं पल्यासंख्यातबहुभागमात्रं स्थितिबन्धापसरणं भवति। दूरापकृष्टेरनंतरं संख्यातसहस्रमात्रस्थितिबन्धपर्यंतं असंख्यातगुणहीनां पल्यासंख्यातैकभागमात्रीं स्थितिं बध्नातीत्यर्थः। संखगुणूणमसंखगुणहीणमित्यत्र गुणशब्दस्य बहुभागवाचित्वात् ॥ २३२ ॥ अथ स्थितिबन्धक्रमकरणकाले स्थितिबन्धानां प्रमाणप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं०—अंतः कोटाकोटी स्थिति बंधतैं लगाय यावत् पल्यमात्र स्थिति बंध भया तावत् स्थिति बंधापसरणका प्रमाण पल्यके संख्यातवे भागमात्र है। बहुरि पल्यमात्र स्थिति बंधतैं

लगाय दूरापकृष्टि स्थिति होइ तहां पल्यकौं संख्यातका भाग देइ बहुभागमात्र स्थिति बंधापसरण हो है। पल्यस्थितिके अनंतरि दूरापकृष्टि स्थिति पर्यंत क्रमतैं संख्यात गुणा घाटि ऐसा पल्यका संख्यातवां भागमात्र स्थिति बंध हो है। ऐसा अर्थ जानना। बहुरि दूरापकृष्टि स्थितितैं लगाय यावत् संख्यात हजार वर्षमात्र स्थिति बंध होइ तहां पल्यकौं असंख्यातका भाग दीजिए बहुभागमात्र स्थिति बंधापसरण है। दूरापकृष्टितैं लगाय संख्यात हजार वर्षमात्र स्थिति पर्यंत क्रमतैं असंख्यात गुणी घाटि ऐसे पल्यके असंख्यातवैं भाग मात्र स्थिति बंध हो है। ऐसा जानना। एक स्थितिबंधापसरणकालविषै जितना स्थिति बंध घट्या सो तौ स्थिति बंधापसरण जानना अर ताकौं घटतैं जितना स्थितिबंध होइ सो तहां स्थितिबंध जानना ॥ २३१ ॥

## एवं पल्ला जादा वीसीया तीसिया य मोहो य।
## पल्लासंखं च कमे बंधेण य वीसियातियाओ २३२

एवं पल्ये जाते वीसिया तीसिया च मोहश्च।
पल्यासंख्यं च क्रमे बंधेन च वीसियात्रिकाः ॥ २३२ ॥

सं० टी०—एवमुक्तप्रकारेण वीसियतीसियमोहनीयपल्यजातस्थितिबंधात्परं क्रमेण संख्यातसहस्रस्थितिबंधापसरणैः क्रमकरणकालावसाने पल्यासंख्यातैकभागमात्रः स्थितिबंधो भवति। तद्यथा—

वीसियतीसियमोहानां पल्यद्व्यर्धपल्यपल्यद्वयमात्रस्थितिबंधेभ्यः परं संख्यातसहस्रेषु नामगोत्रयोः पल्यसंख्यातबहुभागमात्रेषु तीसियमोहयोः पल्यसंख्यातैकभागमात्रेषु च स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीसियादीनां यथासंख्यं पल्यसंख्यातैकभागमात्रपल्यम त्रिभागाधिकपल्यमात्राः स्थितिबंधा एकस्मिन् काले जायंते ततः संख्यातसहस्रेषु वीसियती-

सिययोः पल्यसंख्यातबहुभागमात्रेषु मोहस्य पल्यसंख्यातैकभागमात्रेषु च स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीसियादीनां यथासंख्यं पल्यसंख्यातैकभागमात्रपल्यमात्रस्थितिबंधा जायंते। वीसियस्थितिबंधात् तीसियस्थितिबंधः संख्येयगुण इति विशेषो ज्ञेयः। ततः परं संख्यातसहस्रेषु त्रयाणामपि पल्यसंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु नामगोत्रयोर्दूरापकृष्टिसंज्ञश्चरमः पल्यसंख्यातैकभागमात्रः, तीसियमोहयोः यथायोग्यपल्यसंख्यातैकभागमात्रावस्थितिबंधा जायंते। तीसियस्थितिबन्धात् चालीसियस्थितिबन्धः संख्यातगुणः इत्ययं विशेषो द्रष्टव्यः। ततः परं संख्यातसहस्रेषु वीसियस्य पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु तीसियमोहयोः पल्यसंख्यातबहुभागमात्रेषु च स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु नामगोत्रयोः पल्यासंख्यातैकभागमात्रः तीसियस्य दूरापकृष्टिसंज्ञश्चरमः पल्यसंख्यातैकभागमात्रः मोहस्य यथायोग्यपल्यसंख्यातैकभागमात्रः स्थितिबंधा जायंते। तीसियबन्धात् चालीसियबंधः संख्यातगुण इत्ययं विशेषो ज्ञातव्यः। ततः परं संख्यातसहस्रेषु वीसियतीसिययोः पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु मोहस्य पल्यसंख्यातबहुभागमात्रेषु च स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीसियतीसिययोः पल्यासंख्यातैकभागमात्रौ मोहस्य दूरापकृष्टिसंज्ञश्चरमः पल्यसंख्यातैकभागमात्रश्च स्थितिबंधा युगपज्जायंते। वीसियबंधात्तीसियबन्धोऽसंख्यातगुण इति विशेषः। ततः परं संख्यातसहस्रेषु त्रयाणामपि पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीसियादीनां त्रयाणामपि पल्यासंख्यातैकभागमात्राः स्थितिबंधा संभवति। वीसियबंधात्तीसियबंधोऽसंख्येयगुणः। ततः मोहस्थितिबंधोऽसंख्यातगुण इत्ययं विशेषो ज्ञेयः ॥ २३२ ॥ अथातःपरं वीसियादीनां क्रमव्यत्यासप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं—तिस पल्य स्थितितैं परैं वीसीय तीसिय मोहनीयका स्थिति बंध है सो क्रमकरणकालका अंतविषै पल्यका असंख्यातवां भागमात्र है। सोई कहिए है—

वीसियादिकनिका पल्य ड्योढ पल्य दोय पल्य स्थितिबंधके परैं वीसयानिका तौ पल्यका संख्यात बहुभागमात्र अर तीसीय मोहका पल्यका संख्यातवां भागमात्र आयाम घरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं वीसीयानिका पल्यके संख्यातवे भागमात्र तीसीयनिका पल्यमात्र मोहका त्रिभाग अधिक पल्यमात्र स्थितिबंध एक कालविषै हो है। बहुरि तातैं परै वीसीय तीसीयनिका पल्यका संख्यात बहुभागमात्र मोहका पल्यका संख्या-

तवां भागमात्र आयाम धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं वीसीय तीसीयनिका पल्यके संख्यातवे भागमात्र मोहका पल्यमात्र स्थिति बंध हो है। इहां विशेष इतना वीसियकैं तैं तीसियका स्थितिबंध संख्यात गुणा हो है। बहुरि तातैं परै तीनोंहीकै पल्यका संख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थिति बंधापसरण गएं नाम गोत्रका दूरापकृष्टि है नाम जाका ऐसा पल्यका संख्यातवां भागमात्र अर तीसीय मोहका यथा योग्य पल्यका संख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध भया। इहां विशेष इतना तीसीयकेतैं मोहका स्थितिबंध संख्यात गुणा है। बहुरि तातैं परै वीसीयका पल्यका असंख्यातबहुभागमात्र अर तीसीय मोहका पल्यका संख्यातबहुभागमात्र प्रमाण धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थिति बंधापसरण गएं वीसियनिका पल्यका असंख्यातवां भागमात्र तीसयनिका दूरापकृष्टि है नाम जाका ऐसा पल्यका संख्यातवां भागमात्र अर मोहका यथा योग्य पल्यका संख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध युगपत् हो है। इहां तीसीयकेतैं चालीसियका स्थितिबंध संख्यातगुणा जानना। बहुरि तातैं परैं वीसीय तीसीयनिका पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र मोहका पल्यका संख्यात बहुभागमात्र प्रमाण धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं वीसीय तीसीयनिका पल्यके असंख्यातवे भागमात्र मोहका दूरापकृष्टि है नाम जाका ऐसा अंतका पल्यका संख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध हो है। इहां वीसीयकेतैं तीसीयका स्थितिबंध असंख्यातगुणा जानना। बहुरि तातैं परै तीन्योंहीका पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र प्रमाण लीएं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं तीनोंहींका पल्यके असंख्यातवे भागमात्र स्थितिबंध हो है। इहां वीसीयकेतैं तीसीयका तीसीयकेतैं मोहका स्थितिबंध असंख्यात

गुणा जानना। इहां पर्यंत तौ ऐसैं अनुक्रमते बंध हो है। आगें अन्य अनुक्रम हो है सो दिखाइए है ॥ २३२ ॥

## मोहगपल्लासंखट्ठिदिबंधसहस्सगेसु तीदेसु।
## मोहो तीसिय हेट्ठा असंखगुणहीणयं होदि २३३

मोहगपल्यासंख्यस्थितिबन्धसहस्रेष्वतीतेषु।
मोहः तीसियं अधस्तना असंख्यगुणहीनकं भवति ॥ २३३ ॥

सं० टी०—वीसियादीनां त्रयाणामपि पल्यासंख्यातैकभागमात्रस्थितिबंधात्परं संख्यातसहस्रेषु पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीसियमोहतीसियानां स्वस्वप्राक्तनानंतरस्थितिबंधेभ्य असंख्येयगुणहीनाः पल्यासंख्यातैकभागमात्राः स्थितिबंधा जायंते। तत्र सर्वतः स्तोकं वीसियस्थितिबंधः। ततोऽसंख्येयगुणो मोहस्थितिबंधस्तस्मादसंख्येयगुणस्तीसियस्थितिबंधः। इदानींतनविशुद्धिविशेषकृतस्थितिबन्धापसरणमाहात्म्यात् पूर्वक्रमं परित्यज्य तीसियस्थितिबंधस्याधो मोहस्थितिबंधोऽसंख्येयगुणहीनो जात इति क्रमव्यत्ययोऽत्र ज्ञातव्यः ॥ २३३ ॥ अथ क्रमांतरज्ञापनार्थमिदमाह—

स० चं०— तिस पल्यके असंख्यातवे भागमात्र स्थितिबंधतैं परैं पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंध गएं पूर्व स्थितिबंधतैं असंख्यातगुणा घटता ऐसा पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध तीनोंका हो है। तहां स्तोक तौ वीसीयनिका तातैं असंख्यातगुणा मोहका तातैं असंख्यातगुणा तीसीयनिका स्थितिबंध जानना। इहां विशुद्धताविशेषतैं तीसीयनितैं मोहका घटता स्थितिबंधरूप क्रम भया॥

## तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वीसियाण हेट्ठावि।

**एक्कसराहो मोहो असंखगुणहीणयं होदि ॥**

तावन्मात्रे बंधे समतीते वीसियानां अधस्तनापि ।
एकसदृशः मोहोऽसंख्यगुणहीनको भवति ॥ २३४ ॥

सं० टी०— ततः परं संख्यातसहस्रेषु पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु मोहवीसियतीसियानां स्थितिबंधाः पल्यासंख्यातैकभागमात्रा जयंते । तत्र सर्वतः स्तोक मोहस्थितिबन्धः । ततोऽसंख्येयगुणो वीसियस्थितिबन्धः । ततोऽसंख्येयगुणस्तीसियस्थितिबन्धः । अद्यतनविशुद्धिविशेषजनितस्थितिबंधापसरणमाहात्म्याद्वीसियस्थितिबन्धस्याधोऽसंख्येयगुणहीनो मोहस्थितिबन्धो जायत इति पूर्वक्रमादयमन्य एव क्रमो जात इति ज्ञेयं ॥ २३४ ॥
पुनरपि क्रमांतरज्ञापनार्थमिदमाह—

स० चं०— तातैं परैं पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंध गएं तीनोंका पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध हो है । इहां स्तोक मोहका तातैं असंख्यातगुणा वीसियानिका तातैं असंख्यातगुणा तीसियानिका स्थितिबंध जानना । इहां विशुद्धता विशेषतैं वीसियानिकातैं भी मोहका घटता स्थितिबंध रूप क्रम भया ॥ २३४ ॥

**तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वेयणीयहेट्ठादु ।**
**तीसियघादितियाओ असंखगुणहीणया होंति ॥**

तावन्मात्रे बंधे समतीते वेदनीयाधस्तनात् ।
तीसियघातित्रिका असंख्यगुणहीनका भवंति ॥ २३५ ॥

सं० टी०— ततः संख्यातसहस्रेषु पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु मोहतीसियवीसियवेदनीयानां पल्यासंख्यातैकभागमात्राः स्थितिबन्धा जायंते । तत्र सर्वतः स्तोकं मोहस्थितिबन्धः ततोऽसंख्येयगुणो वीसियस्थितिबन्धः, ततोऽसंख्येयगुणो घातित्रयस्थितिबन्धः ततोऽसंख्येयगुणो वेदनीयस्थितिबन्धः । अत्रापि विशुद्धिमाहात्म्यात्सातवेदनीयस्थितिबन्धस्याधोऽसंख्येयगुणहीनो घातित्रयस्थितिबन्धो ज्ञातव्य इति क्रमांतरं ज्ञेयं ॥ २३५ ॥ पुनरपि क्रमभेदप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं०— तातैं परैं पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं ऐसे संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं तीनोंका पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध हो है । तहां स्तोक मोहका तातैं असंख्यातगुणा वीसीयनिका तातैं असंख्यातगुणा तीसीयनिविषै तीन घातियनिका तातैं असंख्यातगुणा वेदनीयका स्थितिबंध हो है । इहां विशुद्धता विशेषतैं सातावेदनीयतैं तीन घातिया कर्मनिका स्थितिबंध घटता भया ॥ २३५ ॥

**तेत्तियमेत्ते बंधे समतीदे वीसियाण हेट्ठादु ।**
**तीसियघादितियाओ असंखगुणहीणया होंति ॥**

तावन्मात्रे बंधे समतीते वीसियानामधस्तनात् ।
तीसियघातित्रिका असंख्यगुणहीनका भवंति ॥ २३६ ॥

सं० टी०—ततः परं संख्यातसहस्रेषु पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु मोहतीसियवीसियवेदनीयानां स्थितिबन्धा पल्यासंख्यातैकभागमात्रा जायंते । तत्र सर्वतः स्तोकं मोहस्थितिबन्धः, ततोऽसंख्येयगुणस्तीसियस्थितिबंधः । ततोऽसंख्येयगुणो वीसियस्थितिबंधः ततः स्वर्धेनाधिको वेदनीयस्थितिबन्धः । वीसियस्थितीनामीदृशे स्थितिबन्धे प/a५ तीसियस्थितीनां कीदृश इति त्रैराशिकसिद्धोयं प/a।५ २ ३ वेदनीयस्थितिबन्धः, अत्रापि विशुद्धिविशेष-

स्थितिबन्धनस्थितिबन्धापसरणवशाद्वेदनीयस्थितिबंधात्तथाष: संख्यातभागहीनो वीसियस्थितिबन्धो जातः । तस्या- धोऽसंख्येयगुणहीनो घातित्रयस्थितिबंधो जातस्तस्याप्यधोऽसंख्येयगुणहीनो मोहस्थितिबंधो जात इतीदृशः क्रमभेदो ज्ञातव्यः ॥ २३६ ॥ अथ इदमेव क्रमकरणमुपसंहरन्निदमाह—

स० चं०— तातैं परैं पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं संख्यात हजार स्थितिबंध गएं मोहादिकका पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध हो है । तहां स्तोक मोहका तातैं असंख्यातगुणा तीसियनिका तातैं असंख्यात गुणा बीसीयनिका तातैं ड्योढा वेदनीयका स्थितिबंध जानना इहां विशुद्धताविशेषतैं ऐसा क्रम भया ॥ २३६ ॥

**तक्काले वेयणियं णामागोदादु साहियं होदि ।**
**इदि मोहतीसवीसियवेयणियाणं कमो जादो ॥**

तत्काले वेदनीयं नामगोत्रतः साधिकं भवति ।
इति मोहतीसवीसियवेदनीयानां क्रमो जातः ॥ २३७ ॥

सं० टी०— तस्मिन् मोहतीसियवीसियवेदनीयानां स्थितिबंधक्रमकरणकाले वेदनीयस्थितिबन्धो नामगोत्रस्थितिबन्धात्साधिको भवति । अतः परमनेनैव क्रमेणांतर्मुहूर्तपर्यंतं संख्यातसहस्रेषु पल्यासंख्यातबहुभागमात्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु मोहतीसियवीसियवेदनीयानां स्वस्वयोग्यपल्यासंख्यातैकभागमात्राः स्थितिबंधाः क्रमकरणावसाने जायंते । पूर्वसूचितसंख्यातवर्षसहस्रमात्रस्थितिबन्धोऽत्रावसरे न संभवति । अन्तरकरणात्परमेव तस्य संभव इति क्रमकरणावसाने प्रतिपादितः । सर्वेषां कर्मणां स्थितिसत्त्वं संख्यातसहस्रमात्रस्थितिकांडकघातसद्भावेऽप्यंतःकोटीकोटिप्रमाणमेवोपशमश्रेण्यां दीर्घस्थितिकांडकघातसंभवात् । एवमनुभागकांडकघातगुणश्रेणिनिर्जरादिविधानमप्यस्मिन्नवसरे प्रवर्तत एवेति ज्ञातव्यं ॥ २३७ ॥ अथ क्रमकरणावसाने संभवत्क्रियांतरप्रदर्शनार्थमाह—

स० चं०— तीहिं क्रम करण कालविषैं नाम गोत्रकैतैं वेदनीयका साधिक बंध भया सो

इस ही अनुक्रम लीएं अंतर्मुहूर्त पर्यंत पल्यका असंख्यात बहुभागमात्र आयाम धरैं संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण भएं क्रम करण कालका अंतसमयविषै अपने अपने योग्य पल्यका असंख्यातवां भागमात्र बंध हो है। संख्यात हजार वर्षमात्र स्थितिबंध इहां न हो है। अंतरकरणतैं परैं होगा। बहुरि सर्व कर्मनिका स्थितिसत्त्व इहां संख्यात हजार स्थिति कांडक घात होतैं भी अंतःकोटाकोटी सागर प्रमाण ही रहै है जातैं उपशम श्रेणिविषै स्थितिकांडक आयाम दीर्घ नाहीं है। स्तोक प्रमाण लीएं हैं॥ २३७॥

**तीदे बंधसहस्से पल्लासंखेज्जयं तु ठिदिबंधो।**
**तत्थ असंखेज्जाणं उदीरणा समयपबद्धाणं॥ २३८॥**

अतीते बंधसहस्रे पल्यासंख्येयं तु स्थितिबंधः।
तत्र असंख्येयानां उदीरणा समयप्रबद्धानाम्॥ २३८॥

सं॰ टी॰— मोहतीसियवीसियवेदनीयानां स्थितिबंधक्रमप्रारम्भात्परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु अतीतेषु यदा क्रमकरणावसाने मोहादीनां पल्यासंख्यातैकभागमात्राः स्थितिबंधा जाता तदाऽसंख्येयसमयप्रबद्धानामुदीरणा भवति। इतः पूर्वमपकृष्टद्रव्यस्य पल्यासंख्यातभागखंडितस्य बहुभागद्रव्यमुपरितनस्थितौ निक्षिप्य तदेकभागं पुनरसंख्यातलोकेन खंडयित्वा तद्बहुभागद्रव्यं गुणश्रेण्यायामे निक्षिप्य तद्देकभागमुदयावल्यांनि क्षिपतीति समयप्रबद्धासंख्यातैकभागमात्रमेवोदीरणाद्रव्यं। इदानीं पुनरसंख्यातलोकभागहारं त्यक्त्वा पल्यासंख्यातभागेन खंडितैकभागमुदयावल्यां निक्षिपतीति असंख्येयसमयप्रबद्धमात्रमुदीरणाद्रव्यमित्यर्थः॥ २३८॥ अथ देशघातिकरणनिरूपणार्थं गाथाद्वयमाह—

स॰ चं— क्रमकरण प्रारंभका समयतैं लगाय संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं

जहां क्रम करणका अंतविषै मोहादिकानिका पल्यका असंख्यातवां भागमात्र स्थितिबंध भया तहां असंख्यात समयप्रबद्धानिकी उदीरणा हो है। इहांतैं पाहिले गुणश्रेणिके अर्थि अपकर्षण कीया द्रव्यकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ तहां बहुभाग उपरितन स्थितिविषै निक्षेपण करि अवशेष एक भागकौं असंख्यातलोकका भाग देइ बहुभाग गुणश्रेणि आयामविषै एक भाग उदयावलीविषै निक्षेपण होतैं तहां उदयावलीविषै दीया ऐसा जो उदीरणा द्रव्य सो समयप्रबद्धके असंख्यातवे भागमात्र आवै है। बहुरि इहांतैं लगाय अपकर्षण कीया द्रव्यकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ तहां बहुभाग उपरितन स्थितिविषैं निक्षेपणकरि अवशेष एक भागकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ बहुभाग गुणश्रेणि आयामविषै एक भाग उदयावलीविषै दीजिए है। सो इहां उदयावलीविषै दीया ऐसा जो उदीरणा द्रव्य सो असंख्यात समयप्रबद्ध प्रमाण आवै है ॥ २३८ ॥

**ठिदिबंधसहस्सगदे मणदाणा तत्तियोवि ओहिदुगं।**
**लाभं व पुणो वि सुदं अचक्खु भोगं पुणोचक्खु ॥**
**पुणरवि मदिपरिभोगं पुणरवि विरयं कमेण अणुभागो।**
**बंधेण देसघादी पल्लासंखं तु ठिदिबंधे ॥ २४० ॥**

स्थितिबंधसहस्रगते मनोदाने तावन्मात्रेपि अवधिद्विकं।
लाभो वा पुनरपि श्रुतं अचक्षुर्भोगं पुनश्चक्षुः ॥ २३९ ॥

पुनरपि मतिपरिभागं पुनरपि वीर्यं क्रमेण अनुभोगं।
बंधेन देशघातिः पल्यासंख्यं तु स्थितिबंधे ॥ २४० ॥

सं० टी०— असंख्यातसमयप्रबद्धोदीरणाप्रारम्भात्परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु मनःपर्ययज्ञानावरणीयदानांतराययोः सर्वघातिस्थानानुभागबंधं परित्यज्य देशघातिस्पर्धकरूपद्विस्थानानुभागं बध्नाति। ततः परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु अवधिज्ञानावरणावधिदर्शनावरणलाभांतरायाणां देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागं बध्नाति। ततः परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु श्रुतज्ञानावरणाचक्षुर्दर्शनावरणभोगांतरायाणां देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागं बध्नाति ततः परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेषु चक्षुर्दर्शनावरणस्य देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागं बध्नाति। ततः परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु मतिज्ञानावरणोपभोगांतराययोर्देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागं बध्नाति। ततः परं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधापसरणेषु गतेषु वीर्यांतरायस्य देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागं बध्नाति। अस्माद्देशघातिकरणप्रारम्भात्प्रागवस्थायां संसारावस्थायां च सर्वघातिस्पर्धकानुभागमेव बध्नातीत्यर्थः। चतुःसंज्वलनपुंवेदानां देशघातिस्पर्धकानुभागबंधः कुतो न कथित इति नाशंकितव्यं संयमासंयमग्रहणात्प्रभृति तेषां देशघातिस्पर्धकद्विस्थानानुभागबंधस्यैव प्रतिसमयमनंतगुणहान्या वर्तमानत्वात् सत्कर्मानुभागः पुनः सर्वघातिस्पर्धकद्विस्थानरूप एव प्रवर्तते तस्य देशघातिकरणाभावात्। एवं देशघातिकरणपर्यवसानेऽपि मोहतीसियत्रीणियवेदनीयानां स्थितिबन्धः स्वस्वयोग्यपल्यासंख्यातभागमात्रो भवति ॥ २३९–२४० ॥ अथांतरकरणनिरूपणार्थं गाथाचतुष्टयमाह—

स० चं०—क्रम करण कहिए अब देशघाती करण कहैं हैं सो पूर्वै प्रकृतिनिका सर्वघाती स्पर्धकरूप अनुभाग बांध्या था अब देशघाती करणतैं लगाय दारु लता समान द्विस्थानगत देशघाती स्पर्धकरूप ही अनुभागकौं बांधै है। तहां असंख्यात समयप्रबद्ध उदीरणाका प्रारंभतैं परैं संख्यात हजार स्थितिबंधापसरण गएं मनःपर्यय ज्ञानावरण दानांतरायका देशघाती बंध हो है। तातैं परैं तितने तितने ही स्थितिबंधापसरण गएं क्रमतैं अवधिज्ञानावरण अवधिदर्शनावरण लाभांतरायनिका अर श्रुतज्ञानावरण अचक्षुदर्शनावरण भोगांतरायका

चक्षुर्दर्शनावरणका अर मतिज्ञानावरण उपभोगांतरायका अर वीर्यांतरायका देशघाती बंध हो है। इहां प्रश्न—

जो संज्वलन चतुष्क पुरुषवेदनिका देशघाति करण इहां क्यों न कह्या ? ताका समाधान—जो तिनिका अनुभाग बंध संयमासंयमका ग्रहण समयतैं लगाय समय २ अनंतगुणा घटता क्रम लीएं द्विस्थान गत हो है तातैं इहां कीया न कह्या। बहुरि तिनिका सत्तारूप अनुभाग सर्व घाती वर्तै ही है। बहुरि देशघाती करणका अंतविषै भी मोहादिकनिका स्थितिबंध अपने योग्य पल्यका असंख्यातवां भागमात्र ही है ॥ २३९—२४० ॥

**तो देसघातिकरणादुवरिं तु गदेसु तत्तियपदेसु।**
**इगिवीसमोहणीयाणंतरकरणं करेदीदि ॥ २४१ ॥**

अतो देशघातिकरणादुपरि तु गतेषु तावत्कपदेषु।
एकविंशमोहनीयानामंतरकरणं करोतीति ॥ २४१

सं० टी०— ततो देशघातिकरणस्योपरि संख्यातसहस्रेषु स्थितिबन्धापसरणेषु गतेष्वनंतानुबंधिवर्जितद्वादशकषायाणां नवनोकषायाणां च चारित्रमोहप्रकृतीनां मिलित्वैकविंशतेरंतरकरणं करोत्यनिवृत्तिकरणगुणस्थानवर्त्युपशमकः ॥

स० चं०—तिस देशघाति करणतैं उपरि संख्यात हजार स्थितिबंध गएं इकईस मोहनीयकी प्रकृतिनिका अंतरकरण करै है। ऊपरिके वा नीचेके निषेक छोडि बीचिके विवक्षित केते इकनिका अभाव करना सो अंतर करण जानना ॥ २४१ ॥

**संजलणाणं एक्कं वेदाणेक्कं उदेदि तं दोण्हं।**

# सेसाणं पढमाट्ठिदि ठवेदि अंतोमुहुत्त आवलियं ॥

संज्वलनानामेकं वेदानामेकं उदेति तत् द्वयोः ।
शेषाणां प्रथमस्थितिं स्थापयति अंतर्मुहूर्तमावलिकां ॥ २४२ ॥

सं० टी०—संज्वलनक्रोधमानमायालोभानां मध्ये एकतमः कषायः स्त्रीपुंनपुंसकवेदानां चैकतमो वेद उदेति । एकतमकषायवेदोदयेन श्रेणिमारोहति संयत इत्यर्थः । ततस्तयोरुदयमानयोः कषायवेदयोः प्रथमस्थितिमन्तर्मुहूर्तमात्रीं शेषाणामुदयरहितानां कषायवेदानां प्रथमस्थितिमावलीमात्रीं स्थापयत्यंतरकरणमारम्भकः । तावन्मात्रनिषेकान् मुक्त्वा तदुपरितननिषेकाणामन्तरं करोतीत्यर्थः ॥ २४२ ॥

स० चं०—संज्वलन क्रोध मान माया लोभविषै कोई एकका अर स्त्री पुरुष नपुंसक वेदनिविषै कोई एकका उदय सहित श्रेणी चढै तिन उदय रूप दोय प्रकृतिनिकी तौ प्रथम स्थिति अंतर्मुहूर्त स्थापै है । अर अवशेष उगणीस प्रकृतिनिकी प्रथम स्थिति आवलीमात्र स्थापै है । इस प्रथम स्थिति प्रमाण निषेकनिकौं नीचैं छोडि ऊपरिके निषेकनिका अंतर करै है ऐसा अर्थ जानना ॥ २४२ ॥

# उवरि समं उक्कीरइ हेट्ठावि समं तु मज्झिमपमाणं ।
# तदुपरि पढमठिदीदो संखेज्जगुणं हवे णियमा ॥

उपरि समं उत्कीर्यते अधस्तनापि समं तु मध्यमप्रमाणं ।
तदुपरि प्रथमस्थितितः संख्येयगुणं भवेत् नियमात् ॥ २४३ ॥

सं० टी०— अंतरायामस्याग्रनिषेका उदयानुदयप्रकृतीनां सदृशा एवोत्कीर्यंते, अन्तरोपरितनद्वितीयस्थितिप्र-

यमनिषेकाणां सदृशत्वात्। अंतरायामस्याधस्तनचरमनिषेका उदयरहितप्रकृतीनामन्योन्यं सदृशा एव । उदयवत्प्रकृत्योश्च परस्परं सदृशा एव। उदयमानानुदयप्रकृत्योस्तु विसदृशा अंतर्मुहूर्तावलिमात्रप्रथमस्थितिवैषम्यवशात्। एवं विधांतरायाममायामं च ताभ्यां द्वाभ्यामंतर्मुहूर्तावलिमात्रीभ्यां प्रथमस्थितिभ्यां संख्यातगुणितमेव भवति । उदयमानप्रकृत्योर्गुणश्रेणिशीर्षनिषेकान् ततः संख्येयगुणोपरितनस्थितिनिषेकांश्चांतर्मुहूर्तमात्रान् गृहीत्वांतरं करोतीत्यर्थः ॥ २४३ ॥

स० चं०—अंतरायामका अंत निषेकतैं उपरिवर्ती जे निषेक ते उदय रूप वा अनुदय रूप सर्व प्रकृतिनिका समान हैं तातैं अंतरायामके उपरि द्वितीय स्थितिका प्रथम निषेक सब प्रकृतिनिका तहां एक कालवर्ती होनेतैं समान हैं। बहुरि अंतरायामका प्रथम निषेक के नीचैं जो निषेक सो उदय प्रकृतिनिका परस्पर समान है। वा अनुदय प्रकृतिनिका परस्पर समान है अर उदय अनुदय प्रकृतिनिका समान नाहीं। जातैं इनके प्रथम स्थितिविषै समान नाहीं। जो प्रथम स्थितिका अंतका निषेक सोई अंतरायामका नीचेका निषेक है। बहुरि अंतर्मुहूर्त वा आवलीमात्र जो उदय अनुदय प्रकृतिनिका प्रथम स्थिति तातैं संख्यात गुणा ऐसा अंतर्मुहूर्तमात्र अंतरायाम है। इतने निषेकनिका अभाव करिए है तहां उदयमान प्रकृतिनिकैं तौ गुणश्रेणि शीर्षके निषेक अर तिनतैं संख्यात गुणे उपरितन स्थितिके निषेक तिनकौं ग्रहि अंतर करै है। अर अनुदय प्रकृतिनिका अवशेष इहां पाइए जो गुणश्रेणी आयाम अर तिनतैं संख्यातगुणे उपरितन स्थितिके निषेक तिनकौं ग्रहकरि अंतर करै है॥ २४३ ॥

**अंतरपढमे अण्णो ठिदिबंधो ठिदिरसाण खंडो य।**
**एयट्ठिदिखंडुक्कीरणकाले अंतरसमत्ती ॥ २४४ ॥** २३९

अंतरप्रथमे अन्यः स्थितिबंधः स्थितिरसयोः खंडश्च ।
एकस्थितिखंडोत्करणकाले अंतरसमाप्तिः ॥ २४४ ॥

सं० टी०— अंतरकरणप्रथमसमये अन्य एव स्थितिबन्धः प्राक्तनस्थितिबंधादसंख्यातगुणहीनः, स्थितिखंड चान्यदेव प्राक्तनस्थितिखण्डाद्विशेषहीनं अन्यदेवानुभागखण्डं च प्राक्तनानुभागखण्डादनंतगुणहीनं प्रारभ्यते । एवंविधैकस्थितिखण्डोत्करणकालसमेनांतर्मुहूर्तेनांतरसमाप्तिर्भवति । तत्समाप्तौ च प्रकृतसमस्थितिखण्डोत्करणं संख्यातसहस्रानुभागखंडोत्करणानि च युगपत् समाप्यंत इत्यर्थः ॥ २४४ ॥ अथांतरोत्कीर्णद्रव्यनिक्षेपनिरूपणार्थं गाथात्रयमाह—

स० चं०—अंतर करणका प्रथम समयविषै पूर्व स्थितिबंधतैं असंख्यात गुणा घटता ऐसा और ही स्थितिबंध अर पूर्व स्थिति कांडकतैं किछू घटता ऐसा और ही स्थिति कांडक अर पूर्व अनुभाग कांडकतैं अनंत गुणा घटता ऐसा और ही अनुभाग कांडकका प्रारंभ हो है। तहां एक स्थिति कांडकोत्करणका जेता काल तितने कालकरि अंतर करण करिए है। ताकी समाप्ति होतैं एक स्थिति कांडक घात भया। तींहिंविषै संख्यात हजार अनुभाग कांडकनिका घात भया ऐसा अर्थ जानना ॥ २४४ ॥

अंतरहेदुक्कीरिददव्वं तं अंतरम्हि ण य देदि।
बंधं ताणंतरजं बंधाणं विदियगे देदि ॥ २४५ ॥

अंतरहेतूत्कीरितद्रव्यं तदंतरे न च ददाति ।
बंधं तेषामंतरजं बंधानां द्वितीयके ददाति ॥ २४५ ॥

सं० टी०— अंतरनिमित्तमंतरायामे उत्कीर्णं द्रव्यमंतरायामस्थितिषु नैव निक्षिपति । पुनः केवलबध्यमानप्र-

कृतीनां स्त्रीनपुंसकवेदयोरन्यतरोदयेन संज्वलनकषायाणामन्यतमोदयेन च श्रेणिमारूढस्य पुंवेदशेषत्रिसंज्वलनानामंतरायामे उत्कीर्णं द्रव्यं तात्कालिके स्वबन्धे आबाधां मुक्त्वा द्वितीयस्थितिप्रथमनिषेकादारभ्य चरमपर्यंतं यथायोग्यमुत्कर्षणवशेन निक्षिपति । उदयमानेतरकषाययोः प्रथमस्थितौ चापकर्षणवशेन निक्षिपतीत्ययं विशेषः सिद्धांतानुसारेण ज्ञातव्यः ॥ २४५ ॥

स०चं०—अंतरके निमित्त उत्कीर्ण कीया द्रव्यकौं अंतरायामविषै न दे है । भावार्थ—अंतरायामके निषेकनिका द्रव्यकौं तहां अभावकरि कोई अंतरायाम रूप निषेकनिविषै ही न मिलाइए है। तौ कहां मिलाइए है सो कहै हैं—

जिनका उदय न पाइए केवल बंध ही पाइए है ऐसी जे स्त्री वा नपुंसक वेद अर एक कोई कषाय सहित श्रेणी चढनेवालेकैं पुरुषवेद अर तीन संज्वलन कषाय ए च्यारि प्रकृति तिनका द्रव्यकौं उत्कर्षणकरि तौ तत्काल जो अपना तिसही प्रकृतिका जो बंध भया ताकी आबाधाकौं छोडि ताहीका द्वितीय स्थितिकौं प्रथम निषेकतैं लगाय यथायोग्य अंत पर्यंत निक्षेपण करै है अर अपकर्षणकरि उदय रूप जो अन्य कषाय ताकी प्रथमस्थितिविषै निक्षेपण करै है ॥ २४५ ॥

## उदयिल्लाणंतरजं सगपढमे देदि बंधविदिये च ।
## उभयाणंतरदव्वं पढमे विदिये च संछुहदि २४६

औदायिकानामंतरजं स्वकप्रथमे ददाति बंधद्वितीये च ।
उभयानामंतरद्रव्यं प्रथमे द्वितीये च संक्षिपति ॥ २४६ ॥

सं० टी०— केवलमुदयमानयोः स्त्रीनपुंसकवेदयोरंतरायामे उत्कीर्णं द्रव्यं स्वस्वप्रथमस्थितावपकृष्य निक्षिपति ।

बध्यमानेतरकषायाणां द्वितीयस्थितौ चोत्कृष्य संक्रामयतीत्ययं विशेषोऽपि राद्धांतोक्तः संप्रधार्यः पुनर्बंधोदयवतोः पुंवेदान्यतमकषाययोरंतरायामे उत्कीर्णं द्रव्यमपकृष्योदयमानप्रकृतिप्रथमस्थितौ निक्षिपति बध्यमानप्रकृतिद्वितीयस्थितौ चोत्कृष्य निक्षिपति । अत्रापि परप्रकृतिप्रथमद्वितीययोः स्थित्योरपकर्षणोत्कर्षणवशेन संक्रमयतीत्ययमपि विशेषः कृतांतसिद्धो बोद्धव्यः ॥ २४६ ॥

स० चं— जिनका बंध न पाइए केवल उदय ही पाइए ऐसा स्त्रीवेद वा नपुंसकवेद तिनका अंतर संबंधी द्रव्यकौं अपकर्षण करि अपनी प्रथम स्थितिविषै निक्षेपण करै है। अर उत्कर्षण करि तहां बंधै हैं जे अन्य कषाय तिनकी द्वितीय स्थितिविषै निक्षेपण करै है। बहुरि अपकर्षण करि उदय रूप अन्य क्रोधादि कषायकी प्रथम स्थितिविषै संक्रमण हो है। तिस उदय प्रकृति रूप परिणमै है इतना भी सिद्धांतोक्त विशेष जानना। बहुरि जिनिका बंध भी अर उदय भी पाइये ऐसा पुरुषवेद वा कोई एक कषाय तिनके अंतर संबंधी द्रव्यकौं अपकर्षण करि उदयरूप प्रकृतिनिकी प्रथम स्थितिविषै निक्षेपण करै है। अर उत्कर्षण करि तहां बंधै हैं जे प्रकृति तिनकी द्वितीय स्थितिविषै निक्षेपण करै हैं। इहां भी अन्य प्रकृतिकी प्रथम द्वितीय स्थितिविषै उत्कर्षण अपकर्षणका वशकरि अन्य प्रकृति परिणमनेरूप संक्रमण हो है ऐसा विशेष जानना।

**अणुभयगाणंतरजं बंधं ताणं च विदियगे देदि।**
**एवं अंतरकरणं सिज्झदि अंतोमुहुत्तेण ॥ २४७ ॥**

अनुभयकानामंतरजं बंधं तेषां च द्वितीयके ददाति।
एवमंतरकरणं सिद्धयति अंतर्मुहूर्तेन ॥ २४७ ॥

सं० टी०— बंधोदयरहितानां मध्यमाष्टकषायहास्यादिषण्णोकषायाणामंतरायामे उत्कीर्णं द्रव्यं तात्कालिकोदयाग्रप्रकृतिप्रथमस्थितावपकृष्य संक्रमयति । बध्यमानप्रकृतिद्वितीयस्थितौ चोत्कृष्य संक्रमयति । सर्वत्र बन्धरहितानामंतरद्रव्यं स्वद्वितीयस्थितौ न निक्षिपति । उदयरहितानामंतरद्रव्यं स्वप्रथमस्थितौ न निक्षिपति इति विशेषो निर्णेतव्यः । एवमंतर्मुहूर्तकालेनांतरकरणं सिध्यति । अत्रांतरकरणप्रारंभसमयादारभ्य प्रथमस्थित्यंतरायामौ व्यवस्थितप्रमाणौ द्रष्टव्यौ । उदयावल्यां एकस्मिन् समये गलिते गुणश्रेणिसमयस्यैकस्योदयावल्यां प्रवेशात् । तदैवांतरायामसमयस्यैकस्य गुणश्रेण्यायामे प्रवेशात् । तदैव च द्वितीयस्थितिनिषेकस्यैकस्यांतरायामे प्रवेशात् । एवं द्वितीयस्थितिरेव हीयते प्रथमस्थित्यंतरायामौ तदवस्थावेवेति निश्चेतव्यं ॥ २४७ ॥ अथांतरकरणनिष्पन्यंतरसमये संभवत्क्रियाविशेषप्रदर्शनार्थं गाथाद्वयमाह—

स० चं०—बंध उदय रहित जे अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान कषाय अर हास्यादि छह नोकषाय तिनका अंतर संबंधी द्रव्यका अपकर्षण करि तिस काल उदयरूप जे अन्य प्रकृति तिनकी प्रथम स्थितिविषै संक्रमण हो है तद्रूप परिणमैं हैं। अर उत्कर्षण करि तिस काल विषै बंधै हैं जे अन्य प्रकृति तिनकी द्वितीय स्थितिविषै संक्रमण हो है तद्रूप परिणमै है ऐसैं प्रकृतिनिका जिन निषेकनिका अभावकरि अंतर कीया तिनके द्रव्यकौं निक्षेपण करै हैं। इहां इतना जानना— बंध रहित प्रकृतिनिका द्रव्यकौं तौ अपनी द्वितीय स्थितिविषै अर उदय रहित प्रकृतिनिका द्रव्यकौं अपनी प्रथम स्थितिविषै नाहीं निक्षेपण करै है । बहुरि प्रथम स्थिति तौ अंतरायामके नीचै है तातैं तहां देनेविषै स्थिति घटै है। तातैं तहां अपकर्षण कह्या। अर द्वितीय स्थिति अंतरायामके उपरिवर्ती है तातैं तहां द्रव्य दीएं स्थिति बधै है तहां उत्कर्षण कह्या। ऐसैं अंतर्मुहूर्त कालकरि अंतर करनेकी समासता हो है। इहां अंतर करणका प्रथम समयतैं लगाय प्रथम स्थिति अर अंतरायामका प्रमाण जेताका तेता रहै है। जब उदयावलीका एक समय व्यतीत होइ तब गुणश्रेणिका एक समय उद-

यावलीविषै मिलै । अर तब ही गुणश्रेणिविषै अंतरायामका एक समय मिलै अर तब ही अंतरायामविषै द्वितीय स्थितिका एक निषेक मिलै द्वितीय स्थिति घटै है । प्रथम स्थिति अर अंतरायाम जेताका तेता रहै है ऐसा जानना ॥ २४७॥

**सत्तकरणाणि यंतरकदपढमे होंति मोहणियस्स ।**
**इगिठाणिय बंधुदओ ठिदिबंधे संखवस्सं च ॥**
**अणुपुव्वीसंकमणं लोहस्स असंकमं च संढस्स ।**
**पढमोवसामकरणं छावलितीदेसुदीरणदा ॥ २४९ ॥**

सप्तकरणानि अंतरकृतप्रथमे भवंति मोहनीयस्य ।
एकस्थानको बंधोदयः स्थितिबंधः संख्यवर्षं च ॥ २४८ ॥
आनुपूर्वीसंक्रमणं लोभस्यासंक्रमं च षंढस्य ।
प्रथमोपशमकरणं षडावल्यतीतेषूदीरणता ॥ २४९ ॥

सं० टी०— अंतरकृतस्य निष्ठितांतरकरणस्य प्रथमे अनन्तरसमये सप्तकरणानि युगपदेव प्रारभ्यंते । तत्र पूर्वमंतरसमाप्तिपर्यंतं चारित्रमोहस्य द्विस्थानानुभागबंधः प्रवृत्तः, इदानीं लतासमानैकस्थानानुभागबंधस्तस्य प्रवर्तते इत्येकं करणं । १ । तथा मोहनीयस्य द्विस्थानानुभागोदयः पूर्वमन्तरकरणचरमसमयपर्यंतमायातः इदानीं पुनस्तस्य लतासमानैकस्थानानुभागोदय एव प्रवर्तत इत्यपरं करणं । २ । तथा पूर्वमंतरकरणकालसमाप्तिपर्यंतमसंख्येयवर्षमात्रो मोहस्य स्थितिबंधः प्रवृत्तः, इदानीं पुनरपसरणमाहात्म्यात्संख्येयवर्षमात्रस्तस्य स्थितिबन्धः प्रारब्ध इत्यन्यत्करणं । ३ । तथा पूर्वमंतरकरणकालपरिसमाप्तिपर्यंतं चारित्रमोहस्य नपुंसकवेदादिप्रकृतीनां यत्र यत्रापि द्रव्यसंक्रमः प्रवृत्त इदानीं पुनर्वक्ष्यमाणयात्मतिनियतानुपूर्व्या तद्द्रव्यं संक्रामति । तद्यथा—

स्त्रीनपुंसकवेदप्रकृत्योर्द्रव्यं नियमेन पुंवेद एव संक्रामति। पुंवेदहास्यादिषण्णोकषायाप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानक्रोधद्वयद्रव्यं नियमेन संज्वलनक्रोधे एव संक्रामति। संज्वलनक्रोधाप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानमानद्वयद्रव्यं नियमेन संज्वलनमाने एव संक्रामति। संज्वलनमानाप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानमायाद्वयद्रव्यं नियमेन संज्वलनमायाद्रव्ये एव संक्रामति। संज्वलनमायाप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानलोभद्वयद्रव्यं संज्वलनलोभे एव नियमतः संक्रामति इत्यानुपूर्व्या संक्रमो नामैकं करणं। ४। तथा पूर्वमंतरकरणसमाप्तिपर्यंतं संज्वलनलोभस्य शेषसंज्वलनपुंवेदेषु यथासंभवं संक्रमः प्रवृत्तः, इदानीं पुनः संज्वलनलोभस्य क्वापि संक्रमो नास्त्येवेत्यपरं करणं। ५। तथा इदानीं प्रथमं नपुंसकवेदस्यैवोपशमनक्रिया प्रारभ्यते तदुपशमनानंतरमेवेतरप्रकृतीनामुपशमनविधानात् इत्येतदेकं करणं। ६। तथा पूर्वमंतरकरणसमाप्तिपर्यंतं प्रतिसमयबध्यमानसमयप्रबद्धो अचलावल्यतिक्रमे उदीरयितुं शक्यः प्रवृत्तः इदानीं पुनर्बध्यमानानां मोहस्य वा ज्ञानावरणादिकर्मणां वा समयप्रबद्धो बंधप्रथमसमयादारभ्य षट्स्वावलीषु गताष्वेवो दीरयितुं शक्यो नैकसमयोनास्वपीत्यन्यत्करणं। ७। अधुनातननूतनबंधस्य तथाविधस्वभावसंभवात् ॥ २४८—२४९ ॥ अथ चारित्रमोहोपशमनप्रक्रमप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं०—अंतर कीए पीछैं ताके अनंतरि प्रथम समयविषै सात करणनिका युगपत् प्रारंभ हो है। तहां पूर्वै अंतरकरनेकी समाप्ति पर्यंत मोहका दारुलता समान द्विस्थानगत बंध अर उदय था अर अब लता समान एक स्थानगत बंध उदय होने लागे सो दोय करण तौ ए भए। बहुरि पूर्वै मोहका स्थिति बंध असंख्यात वर्षका होता था अब संख्यात वर्षमात्र होने लगा सो एक करण यहु भया। बहुरि पूर्वैं चारित्र मोहका परस्पर प्रकृतिनिका जहां तहां संक्रमण होता था अब आनुपूर्वी संक्रमण होने लगा सो इसविषै ऐसा नियम भया—जो स्त्री नपुंसक वेदका तौ पुरुष वेद ही विषै अर पुरुषवेद छह हास्यादिक अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान क्रोधका संज्वलन क्रोध ही विषै अर संज्वलन क्रोध अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान मानका संज्वलन मान ही विषै अर संज्वलन मान अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान मायाका संज्वलन माया ही विषै अर संज्वलन माया अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान लोभका संज्वलन लोभ ही विषै संक्रमण हो

है अन्यथा न होइ सो एक करण यहु भया। बहुरि पूर्वैं संज्वलन लोभका संज्वलन क्रोधादिविषै वा पुरुषवेदविषै संक्रमण होता था अब याका संक्रमण कहीं न होइ सो एक करण यहु भया। बहुरि अब नपुंसक वेदकी उपशमक्रियाका प्रारंभ भया सो एक करण यहु भया। बहुरि पूर्वैं बंध भएं पीछैं एक आवली काल व्यतीत भएं उदीरणा करनेकी समर्थता थी अब जो बंध हो है ताकी बंध समयतैं छह आवली व्यतीत भएं ही उदीरणा करनेकी समर्थता हो है। सो एक करण यहु भया ॥ २४८ २४९ ॥

**अंतरपढमादु कमे एक्केक्कं सत्त चदुसु तिय पयडिं।**
**सममुच सामदि णवकं समऊणावलिदुगं वज्जं ॥**

अंतरप्रथमात् क्रमेण एकैकं सप्त चतुर्षु त्रयीं प्रकृतिं।
समुच्य शमयाति नवकं समयोनावलिद्विकं वर्ज्यम् ॥ २५० ॥

सं० टी०— अंतरकरणसमाप्त्यनंतरसमयादारभ्य क्रमेणांतर्मुहूर्तेनांतर्मुहूर्तेन कालेन एकामेकां सप्त चतुर्ष्वंतर्मुहूर्तेषु त्रयीं त्रयीं प्रकृतिं समयोनद्व्यावलिमात्रनवकबंधसमयप्रबद्धान् वर्जयित्वाऽप्यमनिवृत्तिकरणविशुद्धसंयत उपशमयति कषायत्रयं वा परेणांतर्मुहूर्तेन युगपदुपशमयतीति विशेषो ग्राह्यः। ता एवोपशम्यमानाः प्रकृतीरुद्दिशति ॥ २५० ॥

स० चं – अंतर कीएं पीछैं प्रथम समयतैं लगाय क्रमतैं एक एक अंतर्मुहूर्तकाल करि तौ एक एक सात प्रकृतिनिकौं अर च्यारि अंतर्मुहूर्तविषै क्रमतैं तीन २ प्रकृतिनिकौं उपशमावै है। तहां समय घाटि दोय आवलीमात्र नवक समयप्रबद्धकौं नाहीं उपशमावै है सो याका स्वरूप आगे कहैंगे सो जानना ॥ २५० ॥

**एय णउंसयवेदं इत्थिवेदं तहेव एयं च ।**
**सत्तेव णोकसाया कोहादितियं तु पयडीओ ॥२५१ ॥**

एको नपुंसकवेदः स्त्रीवेदः तथैव एकः च ।
सप्तैव नोकषायाः क्रोधादित्रयं तु प्रकृतयः ॥ २५१ ॥

सं० टी०— एको नपुंसकवेदस्तथैवैकः स्त्रीवेदः सप्त नोकषाया हास्यादयः षट् पुंवेदश्चेति क्रोधत्रयं मायात्रयं मानत्रयं लोभत्रयं चेत्युपशम्यमानाः प्रकृतयः क्रमेण ज्ञातव्याः ॥ २५२ ॥ अथ प्रथमोद्दिष्टस्य नपुंसकवेदस्योपशमन-विधानं प्रदर्शयितुमिदमाह—

स० चं०— एक नपुंसक वेद एक स्त्रीवेद तैसैं ही सात नोकषाय अर तीन क्रोध तीन मान तीन माया तीन लोभ ऐसैं क्रमतैं उपशम होनेरूप इकईस प्रकृति हैं ॥ २५१ ॥

**अंतरकदपढमादो पडिसमयमसंखगुणविहाणकमे- ।**
**णुवसामेदि हु संडं उवसंतं जाण ण च अण्णं ॥**

अंतरकृतप्रथमतः प्रतिसमयमसंख्यगुणविधानक्रमे- ।
णोपशाम्यति हि षंढं उपशांतं जानीहि न चान्यम् ॥ २५२ ॥

सं० टी०— अन्तरनिष्ठापनानंतरसमयात्प्रभृति प्रतिसमयमसंख्यातगुणितक्रमेण नपुंसकवेदद्रव्यं गुणसंक्रमभाग-हारासंख्यातभागेन खण्डयित्वा एकं खण्डमुपशमयति यावन्नपुंसकवेदोपशमसमाप्तिर्भवति तावदन्तर्मुहूर्तकालपर्यंतं कामण्यन्यां प्रकृतिं नोपशमयति । कर्मणः प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशानामुदीरणाशक्तेरप्युदयायोग्यतया सदवस्थाकारणमुपशमनं सर्वत्र ज्ञेयं । तत्र नपुंसकवेदस्य प्रथमसमये उपशमनफालिद्रव्यमिदं स a । १२– । ४२ द्वितीयसमये ततोऽसंख्येय-
७ । १० । ४८ । गु
a

गुणमुपशमनफालिद्रव्यमिदं स ३ । १२–।४२ / ७ । १० । ४८ । गु / ३३ तृतीयसमये ततोऽसंख्येयगुणमुपशमनफालिद्रव्यमिदं स ३ । १२–। ४२ / ७ । १० । ४८ गु / ३ ३ ३

एवमंतर्मुहूर्तमात्रोपशमनकालचरमसमयमसंख्यातगुणितक्रमेण नपुंसकवेदमुपशमयतीत्यर्थः ॥ २५२ ॥ अथोदीरणादिद्रव्याल्पबहुत्वप्रदर्शनार्थमिदमाह—

स० चं०— अंतर करनेके अनंतरि प्रथम समयतैं लगाय समय समय प्रति नपुंसक वेदका उपशम हो है। तहां नपुंसक वेदके द्रव्यकौं गुणसंक्रम भागहारका असंख्यातवां भागमात्र भागहारका भाग देइ तहां एक भागमात्र द्रव्यकौं प्रथम समयविषै उपशमावै है। ऐसैं नपुंसक वेदका उपशम कालकी समाप्ति पर्यंत असंख्यातगुणा क्रमलीएं द्रव्य उपशमावै है। सो समय समय प्रति जो द्रव्य उपशमाया ताहीका नाम उपशमन फालिका द्रव्य जानना ॥ २५२ ॥

**संढादिमउवसमगे इट्ठस्स उदीरणा य उदओ य।**
**संढादो संकामिदं उवसमियमसंखगुणियकमा ॥**

षंढादिमोपशामके इष्टस्योदीरणा च उदयश्च।
षंढात् संक्रमितमुपशमितमसंख्यगुणितक्रमः ॥ २५३ ॥

सं० टी०— नपुंसकवेदोपशमकस्य प्रथमसमये विवक्षितस्योदयप्राप्तस्य पुंवेदस्योदीरणा द्रव्यमिदं— स ३ । १२–। २ / ७ १० । ४८ । ओ प प / ३ ३ ३ तत्कालापकृष्टस्य पल्यासंख्यातैकभागेन भक्तस्य बहुभागमुपरितनस्थितौ दत्वा तदेक-

भागं पुनः पल्यासंख्यातभागेन खण्डयित्वा बहुभागं गुणश्रेण्यां निक्षिप्य तदेकभागस्यैवोदयनिक्षेपणात्। तस्मादुदीरणाद्रव्यात्तदात्वे पुंवेदस्यैवोदयमानं द्रव्यमसंख्यातगुणं स a। १२–। २ / ७। १०। ४८। ओ प ८५ / a a गुणश्रेण्यां प्राग्निक्षिप्तपल्यासंख्यातबहुभागमात्रत्वात्। तस्मादुदयद्रव्यान्नपुंसकवेदस्य संक्रमणद्रव्यमसंख्यातगुणं स a। १२–। ४२ / ७। १०। ४८ गु तद्भागहारादसंख्यातगुणहीनेन गुणसंक्रमभागहारेण खंडितैकभागमात्रत्वात् तदात्वे नपुंसकवेदस्योपशमनफालिद्रव्यमसंख्यातगुणं—स a। १२–। ४२ / ७। १०। ४८। गु / a तद्भागहारादसंख्यातगुणहीनेन भागहारेण खंडितैकभागमात्रत्वात्। एवं द्वितीयादिसमयेषु चरमसमयपर्यंतेषूदीरणाद्रव्यचतुष्टयाल्पबहुत्वं नेतव्यं ॥ २५३ ॥ अस्मिन्नवसरे स्थितिखण्डादिसंभवासंभवप्रदर्शनार्थं गाथाद्वयमाह—

स० चं०— नपुंसक वेदके उपशमकका प्रथम समयविषै विवक्षित उदयकौं प्राप्त भया जो पुरुषवेद ताका सर्व द्रव्यकौं अपकर्षण भागहारका भाग देइ तहां एक भागकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ बहुभाग उपरितन स्थितिविषै दीया। अवशेष एक भागकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ बहुभाग गुणश्रेणिविषै एक भाग उदयावलीविषै दीया सो उदयावलीविषै जो दीया सो यहु उदीरणा द्रव्य जेता है तातैं तिसही पुरुषवेदका उदय द्रव्य असंख्यातगुणा है। जातैं पूर्वैं गुणश्रेणिका द्रव्य इस निषेकानिविषै दीया था सो पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीएं बहुभागमात्र है। बहुरि तिसतैं नपुंसक वेदका द्रव्य संक्रमण करि पुरुष वेदरूप भया सो असंख्यातगुणा है जातैं तिस भागहारतैं गुणसंक्रम भागहारका प्रमाण असंख्यातगुणा घटता है। बहुरि तातैं नपुंसक वेदकी उपशम

फालिका द्रव्य असंख्यातगुणा है जातैं तहां भागहार तिस भागहारके असंख्यातवे भागमात्र है। ऐसैं ही द्वितीयादि समयनिविषै भी अलपबहुत्व जानना ॥ २५३ ॥

## अंतरकरणादुवरिं ठिदिरसखंडाण मोहणीयस्स ।
## ठिदिबंधोसरणं पुण संखेज्जगुणेण हीणकमं २५४

अंतरकरणादुपरि स्थितिरसखंडानां मोहनीयस्य ।
स्थितिबंधापसरणं पुनः संख्यगुणेन हीनक्रमं ॥ २५४ ॥

सं० टी०— अंतरकरणस्योपरि नपुंसकवेदोपशमनप्रथमसमयादारभ्य मोहनीयस्य स्थितिखंडनमनुभागखंडनं च नास्ति उपशम्यमानकर्मस्थितेः कांडकघातो नास्तीति परमगुरूपदेशात्। तर्ह्यनुपशम्यमानमोहप्रकृतीनां स्थितिकांडकघातो भवेदिति नाशंकितव्यं उपशमनकाले मोहप्रकृतीनां सर्वासामपि स्थितिः सदृश्येवेति च परमागमसंप्रदायस्य परमगुरुपर्वक्रमायातस्य सद्भावात् स्थित्यनुसारित्वादनुभागस्यापि खंडनं विना तादृगवस्थं सिद्धमेव। मोहनीयस्य स्थितिबंधापसरणं पुनः संख्यातगुणहीनक्रमेण वर्तते । अंतरकरणसमाप्त्यनंतरं संख्यातसहस्रवर्षमात्रस्थितिबंधसंभवात् तदनुसारेण स्थितिबंधापसरणस्य तत्संख्यातबहुभागमात्रस्थितिबंधं प्रति संख्यातगुणहीनत्वोपपत्तेः ॥ २५४ ॥

स० चं०— अंतरकरणतैं उपरि नपुंसक वेद उपशमावनेका प्रथम समयतैं लगाय मोहनीयका स्थिति कांडकघात अर अनुभाग कांडकघात नाहीं है जातैं उपशम रूप होती जो कर्मकी स्थिति ताकैं कांडकघात न हो है। इहां कोऊ कहैगा कि—उपशम रूप न होतीं नपुंसक वेद विना अन्य प्रकृतिनिका तौ कांडक घात होता होयगा सो न हो है जातैं इहां सर्व मोह प्रकृतिनिकी स्थिति समान है अर स्थिति अनुसारि अनुभागका भी कांडक घात विना अवस्थितपना ही है। बहुरि मोहनीयका स्थितिबंधापसरणका आयाम असंख्यातगुणा घटता क्रम लीएं वर्तै है ॥ २५४ ॥

**जत्तोपाये होदि हु ठिदिबंधो संखवस्समेत्तं तु।**
**तत्तो संखगुणूणं बंधोसरणं तु पयडीणं ॥ २५५ ॥**

यत उपायेन भवति हि स्थितिबंधः संख्यवर्षमात्रः तु ।
ततः संख्यगुणोनं बंधापसरणं तु प्रकृतीनाम् ॥ २५५ ॥

सं० टी०—यतः कारणात्संख्यातसहस्रवर्षमात्रः स्थितिबंधः प्रायेण भवति ततः कारणात् संख्यातगुणोनं स्थितिबंधापसरणं वध्यमानप्रकृतीनां भवतीति सूत्रोक्तत्वात्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्थितिबन्धः | व १००० ७ | व ००० ७ / ५ | व १००० ७ / ५ ५ |
| स्थितिबन्धापसरणप्रमाणं | व १००० ७ ४ / ५ | व १००० ७ ४ / ५ । ५ | व १००० ७ ४ / ५ । ५ । ५ |

मोहनीयवर्ज्यानां ज्ञानावरणादिशेषकर्मणां स्थितिबंधः अंतरकरणचरमसमयस्थितिबंधादसंख्यातगुणहीनः पल्यासंख्यातबहुभागमात्रस्यापसरणात् । तत्र तीसियानां स्थितिबन्धः पल्यासंख्यातैकभागमात्रोऽपि सर्वतः स्तोकः प / a a अस्मादसंख्येयगुणो वीसियानां स्थितिबंधः प / a अस्मादर्धेनाधिको वेदनीयस्य स्थितिबंधः प ३ / a २ ॥ २५५ ॥ अथोपरि भविष्यत्स्थितिबन्धापसरणप्रमाणावधारणार्थमाह—

स० चं०-- जातैं इहां मोहका स्थितिबंध संख्यात हजार वर्षमात्र हो है तातैं पूर्व स्थितिबंधापसरणतैं इहां स्थिति बंधापसरण संख्यातगुणा घटता संभवै है । बहुरि ज्ञानावरणादिकनिका स्थितिबंध अंतर करनेका अंत समय सम्बन्धी स्थितिबंधतैं असंख्यातगुणा घटता है जातैं इनके स्थितिबंधापसरणका प्रमाण पल्यकौं असंख्यातका भाग दीएं बहु-

भागमात्र है। तहां तीसीयनिका स्थितिबंध पल्यका असंख्यातवां भागमात्र है। औरनितैं स्तोक है। तातैं असंख्यातगुणा वीसीयानिका है। तातैं ड्योढा वेदनीयका है ॥ २५५ ॥

**वस्साणं वत्तीसादुवरिं अंतोमुहुत्तपरिमाणं ।**
**ठिदिबंधाणोसरणं अवरट्ठिदिबंधणं जाव ॥ २५६ ॥**

वर्षाणां द्वात्रिंशदुपरि अन्तर्मुहूर्तपरिमाणम् ।
स्थितिबंधानामपसरणमवरास्थितिबंधनं यावत् ॥ २५६ ॥

सं० टी०— द्वात्रिंशद्वर्षमात्रस्थितिबंधस्योपरि अंतर्मुहूर्तपरिमाणं स्थितिबन्धापसरणं सर्वजघन्यस्थितिबंधपर्यंतं भवतीति ज्ञातव्यं ॥ २५६ ॥ अथ स्थितिबंधापसरणविषयनिर्देशार्थमिदमाह—

स० चं— बत्तीसवर्षका स्थितिबंध जहां होइ तहांतैं लगाय जहां जघन्य स्थितिबंध होइ तहां पर्यंत तिस बंधापसरणका प्रमाण अंतर्मुहूर्तमात्र जानना ॥ २५६ ॥

**ठिदिबंधाणोसरणं एयं समयप्पबद्धमहिकिच्चा ।**
**उत्तं णाणादो पुण ण च उत्तं अणुववत्तीदो ॥२५७॥**

स्थितिबंधानामपसरणमेकं समयप्रबद्धमाधिकृत्य ।
उक्तं नानातः पुनः न च उक्तमनुपपत्तितः ॥ २५७ ॥

सं० टी०—विवक्षितापसरणोनापसृत्य विवक्षितबंधसमयसमये बध्यमानमेकं समयप्रबद्धमधिकृत्य विवक्षितं स्थितिबंधापसरणमुक्तं न पुनरंतर्मुहूर्तकाले द्वितीयादिसमयेषु बध्यमानसमयप्रबद्धानां प्रत्येकं स्थितिबंधापसरणमंतर्मुहूर्तकालपर्यंतं समस्थितिबंधाभ्युपगमने नानासमयप्रबद्धानधिकृत्य स्थितिबंधापसरणानुपपत्तेः। अनेनांतर्मुहूर्तकालपर्यंतमेकैकस्थिति-

बंधापसरणेन प्राक्तनस्थितिबंधादपसृत्य समस्थितीनेव समयप्रबद्धान् बध्नातीत्ययमर्थो ज्ञाप्यते ॥ २५७ ॥ अथ नपुंसक-वेदोपशमनानंतरकालभाविक्रियांतरप्रदर्शनार्थमाह—

स० चं— स्थितिबंधापसरण है सो विवक्षित स्थितिबंधका प्रथम समयविषै जेता स्थितिबंधका प्रमाण हो है तितनाही अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत बंधते समयप्रबद्धनिके स्थितिबंधका प्रमाण हो है। समय समय प्रति नाना समयप्रबद्धनिके स्थितिबंधापसरण होनेकरि समय समय स्थितिबंध घटनेकी अनुपपत्ति कहिए अप्राप्ति है ॥ २५७ ॥

**एवं संखेज्जेसु ट्ठिदिबंधसहस्सगेसु तीदेसु।**
**संढुवसमदे तत्तो इत्थिं च तहेव उवसमदि॥२५८॥**

एवं संख्येयेषु स्थितिबंधसहस्रकेषु अतीतेषु।
षढोपशांते ततः स्त्रीं च तथैव उपशमयाति ॥ २५८ ॥

सं० टी०— एवं पूर्वोक्तप्रकारेण संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधेषु गतेषु अंतर्मुहूर्तकालेन नपुंसकवेदे उपशमिते ततः परं स्त्रीवेदमपि नपुंसकवेदोपशमनप्रकारेणैवांतर्मुहूर्तकालेनोपशमयति। अत्र स्त्रीवेदद्रव्यं संस्थाप्य ततः संक्रमफालिद्रव्य-मुपशमनफालिद्रव्यं च गृहीत्वा उदयमानप्रकृतेरुदीरणाद्रव्यमुदयद्रव्यं च संस्थाप्य पूर्ववदल्पबहुत्वं वक्तव्यं। प्रतिसमय-मसंख्यातगुणितक्रमश्च ज्ञातव्य इत्यर्थः। मोहवर्जितानां ज्ञानावरणादिकर्मणां स्थित्यनुभागखंडनं नपुंसकवेदोपश-मनकालचरमसमयस्थित्यनुभागखण्डनादन्यदेव स्त्रीवेदोपशमनकालप्रथमसमये प्रारभ्यते। स्थितिबंधस्त्वायुर्वर्जितस-र्वकर्मणां प्राक्तनस्थितिबन्धादन्य एव प्रारभ्यते ॥ २५८ ॥ अथ स्त्रीवेदोपशमनकाले कार्यविशेषप्रतिपादनार्थमिदमाह-

स० चं— ऐसैं संख्यात हजार स्थितिबंध व्यतीत भएं अंतर्मुहूर्त कालकरि नपुंसक वेदका उपशम हो है। तहां पीछैं तैसैं ही नपुंसक वेद उपशमवत् अंतर्मुहूर्त कालकरि स्त्री वेदकौं उपशमावै है। इहां स्त्रीवेदका द्रव्यकौं स्थापि संक्रमण फाली द्रव्यादिकका वा अल्प

बहुत्वका वा समय समय असंख्यातगुणा क्रमका वर्णन पूर्वोक्तवत् जानना बहुरि इहां इतना जानना ज्ञानावरणादिकनिका स्थिति अनुभाग कांडकघात अर आयु विना सात कर्मनिका स्थितिबंध पूर्व प्रमाणतैं अन्य प्रमाण धरे हो है ॥ २५८ ॥

**थीयद्धा संखेज्जदिभागेपगदे तिघादिठिदिबंधो।**
**संखतुवं रसबंधो केवलणाणेगठाणं तु ॥२५९॥**

स्त्री अद्धा संख्येयभागेपगते त्रिघातिस्थितिबंधः।
संख्यातं रसबंधः केवलज्ञानैकस्थानं तु ॥ २५९ ॥

सं० टी०— स्त्रीवेदोपशमनकालस्य संख्यातैकभागे गते सति मोहनीयस्य स्थितिबन्धः सर्वतः स्तोकः संख्यातसहस्रवर्षमात्रः । ततः संख्येयगुणाः संख्यातसहस्रवर्षमात्रो घातित्रयस्थितिबंधः । ततोऽसंख्येयगुणाः पल्यासंख्यातैकभागमात्रो नामगोत्रस्थितिबंधः । ततः साधिकः सातवेदनीयस्थितिबंधः । तदैव केवलज्ञानदर्शनावरणद्वयरहितस्य घातित्रयस्य लतासमानैकस्थानानुभागबन्धश्च भवति । एवं संख्यातसहस्रेषु स्थितिबंधेषु गतेषु अंतर्मुहूर्तकालेन स्त्रीवेदोऽप्युपशमितो भवति ॥ २६० ॥ स्त्रीवेदोपशमनानंतरकालभाविक्रियाविशेषप्ररूपणार्थमिदमाह—

स० चं०— स्त्रीवेद उपशमावनेके कालका संख्यातवां भाग गएं मोहका स्थितिबंध संख्यात हजार वर्षमात्र औरनितैं स्तोक हो है । तातैं संख्यातगुणा संख्यात हजार वर्षमात्र तीन घातियानिका तातैं असंख्यातगुणा पल्यका असंख्यातवां भागमात्र नाम गोत्रका तातैं किछू अधिक साता वेदनीयका स्थितिबंध हो है । बहुरि इसही कालविषै केवल ज्ञानावरण केवल दर्शनावरण बिना तीन घातियानिका लता समान एक स्थान गत ही अनुभाग बंध हो है ॥ २५९ ॥

